वीर पंडित आदि दो श्रमण पंडितों के नाम और अनेक आर्यिकाओं के नाम उपलब्ध हैं। यहाँ पर आठवीं शताब्दी से सत्रहवीं शताब्दी तक के श्रमण इतिहास के अभिलेख अवस्थित हैं।

## आर्यिका जैन महिला महाविद्यालय

उत्तर आर्काड जिले के अन्तर्गत विडाल नामक एक गाँव में एक पहाड़ी है उसमें कंदरा और मंडप भी है। यहाँ एक अभिलेख है जिसमें इस मंडप के निर्माता के नाम एवं उसका जीवनवृत्त लिखा हुआ है। यहाँ एक जैन महिला महाविद्यालय होने का संकेत है। इसमें आर्यिकाओं के नाम भी अङ्कित हैं। पल्लव नरेशों के शासन काल में नन्दिवर्म पल्लव के समय एवं चोल साम्राज्य के आदित्य चोल के समय में यह विद्यालय अत्यन्त उज्ज्वल दशा में होने का जिक्र है। नन्दिवर्म का अभिलेख इस स्थान को "विडाल पल्लि" के नाम से व्यक्त करता है। आदित्यचोल का अभिलेख इस विद्यालय को "मादेवी आरान्दि मंगलम्" के नाम से अभिव्यक्त करता है। साथ-साथ उस समय स्थित आर्यिकाओं के संबंध में अनेक बातों का संकेत है। उस विद्यालय की संचालिका "**कनकवीरकुरत्ति**" थी जो आर्यिकाओं की नेत्री और महावीर भट्टारक नाम के मुनि की शिष्या थी। आदित्यचोल नरेश ने अपने शासन काल के चौदहवें वर्ष (ईस्वी ८८५-६) में इस संस्था के लिए जमीन दान में दिया था। कनकवीर कुरत्ति (आर्यिका) के नेतृत्व में ५०० छात्राएँ व बाल-कन्यायें अध्ययन करती थीं।

तिरुप्पानगिरि के निकटस्थ विलापाक्कम् नामक स्थान पर आर्यिकाओं का महाविद्यालय था। प्रथम परान्दकचोल शासन काल में यहां पर अरिष्टनेमि भट्टारक की शिष्या "पट्टणिकुरत्ति" ने इस विद्यालय का संचालन किया। चौबीस सदस्यों की एक समिति के द्वारा यहां के मन्दिर और महाविद्यालय का संरक्षण किया गया। और भी एक अभिलेख से ज्ञात होता है कि "तिरुप्पाण-गिरि" पर स्थित मूर्तियां इस पर्वत प्रदेश के निकटस्थ जैनियों के संरक्षण में थीं। पल्लव शासन काल से लेकर प्रथम राजराज चोल के शासन काल तक इस प्रदेश में जैनधर्म का प्रचार अति उन्नत दशा में था।

"सिलप्पदिकारम्" नाम एक प्रसिद्ध तमिल साहित्य ग्रन्थ है जो जैन आचार्य "इलंगोव-डिगल" की कृति है। यह तमिल साहित्याकाश में प्रकाशमान इन्दु विम्बवत् उत्कृष्ट शब्द भंडार से अलंकृत करने के साथ-साथ जैन सिद्धान्त की बातों को आत्मसात किया हुआ अनुपम ग्रन्थ है। इसके ग्रन्थकर्ता ने "कौन्दिअडिगल" नामक आर्यिका का उल्लेख किया है। ये आर्यिका माता ने इस ग्रन्थ के मुख्य पात्र "कोवलन और कण्णगी" को अहिंसामय सिद्धान्त का प्रतिबोध देकर उनको दयामय मार्ग में चलाने की चेष्टा की है।

इस प्रकार के तमिल जैन साहित्यों ऐतिहासिक ब्राह्मी और वट्टेलुत्तु के अभिलेखों से प्रामाणिक बातों का प्रबोध प्राप्त होता है कि तमिलनाडु में धर्मनिष्ठ नर-नारियां और आर्यिकायें केवल धर्मकार्य में अधिष्ठात्री न होकर त्यागमय साध्वी जीवन व्यतीत कर धार्मिक क्षेत्र में अग्रसर होकर गुरु और आचार्य के तुल्य प्रशंसनीय कार्य किया है।

●

परिशिष्ट

## विनयाञ्जलि

**ब्र० सूरजमल प्रतिष्ठाचार्य, निवाई (राजस्थान)**

पूज्य १०५ आर्यिका रत्नमती माताजी परम शान्त सौम्यमूर्ति हैं। वर्षों से पूज्य माताजी का संपर्क रहा है। उनकी कुक्षि धन्य है जो परमपूज्य अपार ज्ञान भंडारी १०५ आ० ज्ञानमती माताजी तथा पू० आ० अभयमती माताजी जैसी कुल दीपिकाओं को जन्म देकर उन्हें संसार पूज्य बनाकर स्वयं भी संसार शरीर से उदासीन होकर संसारोच्छेदनी दीक्षा धारण करके तप करते हुए कर्मों की निर्जरा कर रही हैं। हम भगवान् से प्रार्थना करते हैं कि पूज्य माताजी दीर्घायु रहकर हमें सदुपदेश देती रहें।

•

## विनयाञ्जलि

**ब्र० धर्मचन्द्र शास्त्री, जयपुर**

(आचार्य धर्मसागर जी संघस्थ)

दिगम्बर जैन समाज में अनेक साध्वी संयमिनी विदुषी हैं उनकी प्रतिभा, विद्वत्ता आदि गुण श्लाघनीय ही नहीं, अनुकरणीय हैं।

शान्त मौन-मूर्ति—यह है उसका सर्वाङ्ग सम्पूर्ण परिचय। कम से कम बोलना यह पूज्य रत्नमती माताजी की विशिष्टता। मैं पू० माताजी के दीक्षा काल से परिचित हूँ। ललित वाणी धारिका आर्ष परम्पराओं की रक्षिका पू० आर्यिका रत्न श्री ज्ञानमती जैसी महान् लोकोपकारी महान् साध्वी को जन्म देकर जैन समाज का महान् उपकार किया है। जैन समाज इस उपकार को कभी नहीं भुला सकती। यदाकदा पू० माताजी के दर्शनों को मैं जब आता हूँ तब आपके सामने पहुँचते ही आचार्यश्री एवं संघस्थ साधु साध्वियों के रत्नत्रय की कुशल क्षेम पूछतीं। चाहे स्वास्थ्य कितना ही नरम क्यों न हो पर आचार्यश्री का नाम सुनते ही आपके अन्दर की अनन्य श्रद्धा प्रगट होती है। वह शब्दों द्वारा लिख नहीं पा रहा हूँ।

अभिनन्दन करते हुए हम उनकी मोक्षमार्गी साधना की सफल कामना करता हूँ। तथा उनके प्रति विनम्र विनयाञ्जलि अर्पित करता हूँ। पू० माताजी शतायु होकर भव्य जीवों के अभ्युत्थान में मार्ग दर्शन करें। यही प्रार्थना है।

•

## श्रद्धासुमन

**श्री नरेन्द्रकुमार जैन, राजरानी जैन, दिल्ली**

भारत में प्राचीन काल से ही साधु और साध्वियों की परम्परा चली आ रही है। वर्तमान की २०वीं शताब्दी में भी जैन साधुओं के दर्शन हमें सुलभतया प्राप्त हो रहे हैं। जहाँ तक मुझे अनुभव है कि मैंने भी जीवन में साधुओं के दर्शन किये किन्तु सन् १९७९ का १५ अगस्त का दिन

चिरस्मरणीय रहेगा। जब हमने मोरीगेट स्थित (दिल्ली) जैन धर्मशाला में 'पूज्य ज्ञानमती माताजी' के समक्ष दर्शन किये और तभी से वास्तविक रूप में अपने जीवन की सफलता को समझकर सच्चे देवशास्त्रगुरु की महानता का अनुभव किया। 'पूज्य रत्नमती माताजी' तो वास्तव मे गुणों की खान है। उनका त्याग तपस्या एवं आत्मशान्ति हम सबको नई स्फूर्ति प्रदान करती है। हम जिनेन्द्र भगवान् से यही प्रार्थना करते हैं कि पूज्य माताजी चिरकाल तक समस्त संसारी जीवों के लिए कल्याण का पथ प्रशस्त करती रहे। अन्त में आर्यिका श्री के चरणों में शत-शत वन्दन।

●

## स्नेहमयी माता

**श्री विजेन्द्रकुमार जैन, दिल्ली**

यद्यपि समय समय पर मुझे श्रद्धेय साधुजनों के दर्शन एवं वन्दन का अवसर मिलता रहता है, तथापि पूज्य आर्यिका रत्नमती माताजी के दर्शन का विशिष्ट ही अनुभव है। पूज्य माताजी की आगम एवं परम्परानुकूल साधु चर्या के अन्तर्गत जब भी मैं उनके पास शास्त्र स्वाध्याय या उपदेश श्रवण के निमित्त बैठता हूँ तब मुझे ऐसा प्रतीत होता है जैसे मैं अपने ही घर मे एकान्त में बैठकर आत्मचिन्तन कर रहा हूँ। यह बात उनकी मार्गदर्शन की विशिष्ट शैली तथा आत्मीय व्यवहार के कारण है।

आपने न केवल स्वयं को धर्माराधन एवं आत्म कल्याण हेतु समर्पित किया है। अपितु सन्तानों मे भी गृहस्थाश्रम में ऐसे संस्कार डाले जो कि निरन्तर अपना प्रतिफल दिखा रहे हैं। पूज्य आर्यिकारत्न ज्ञानमती माताजी, आ० अभयमती माताजी, कु० मालती शास्त्री एवं माधुरी शास्त्री का त्यागमय जीवन इसका प्रत्यक्ष प्रमाण है।

धन्य हैं ऐसी माताजी एवं उनका सान्निध्य।

●

## सम्यक्चारित्र की प्रतिमूर्ति

**राजवैद्य पं० भैया शास्त्री, काव्यतीर्थ, शिवपुरी**

भौतिकवाद के इस युग मे सम्यक् चारित्र और ज्ञान के अवलम्बन स्वरूप आत्मविभूति के साक्षात् दर्शन मातेश्वरी पूज्य आर्यिका रत्नमती माताजी के जीवन से होता है, जिन्होंने अपनी पवित्र कुक्षि से तपस्या की प्रतिमूर्ति, ज्ञान और सरस्वती की साक्षात् अवतार पूज्य ज्ञानमती माताजी तथा अभयमती माताजी आदि सम्यक् चारित्र रूपी रत्नों को जन्म देकर आदर्श उपस्थित किया।

ऐसे रत्नों को जन्म देने वाली रत्नमती माताजी के युगमश्री चरणों में उज्ज्वल कामना के साथ अनन्त श्रद्धाञ्जलि प्रस्तुत है।

●